रहना पड़ा यद्यपि कप्तानका कहना है कि जितना शान्त यह समुद्र उसकी इस यात्रामें रहा है उतना उसके जीवनमें कभी न रहा। इसका अर्थ केवल इतना है कि यह सागर साधारणतः तूफ़ानी उपद्रवोंसे भरा रहता है। जो भी हो, इतना भी मेरे लिए कुछ कम कष्टदायक न रहा था। इसीसे इधरकी यात्रामें अधिक लिख न सका। हाँ, पढ़ा निश्चय पर्याप्त। बात यह है कि बीमारीके कारण जो बराबर पड़ा रहना पड़ा है उससे लिखना काफ़ी न हो सका। पर पड़े-पड़े भी आखिर कोई कब तक रह सकता है! मन भुलानेके लिए कोई न कोई साधन तो चाहिए ही। इससे पढ़ता रहा हूँ और जब-जब अवसर मिला है तब-तब लिख भी लेता रहा हूँ। यात्रा सम्बन्धी पहली पोथी प्रस्तुत हो गई है। कल भरका रवैया और देना है। न्यूयार्क पहुँचनेके बाद तो मेरी यात्राका दूसरा भाग शुरू होगा—मेरी अमरीकी डायरी।

आज तीसरे पहर स्टीवार्डस्ने कहा कि चीफ़ इंजीनियरने कहलाया है कि जितना क्षुब्ध सागर इस समय है यदि इतना ही आगे भी रहा तो आठ मील फी घण्टेसे अधिक जहाज़की गति नहीं हो सकती और इससे वह आजकी रात न्यूयार्क नहीं पहुँच सकेगा, सम्भवतः कल तीसरे पहर पहुँचेगा। यह संवाद पाकर प्रसन्न हुआ कि कल शाम तक यदि जहाज़ न्यूयार्क पहुँचा तो इम्मीग्रेशन अफ़सर पाँच बजे तक शामके बाद और सात बजे सुबहके पहले आयगा नहीं और हमें जहाजसे उतरनेकी इजाज़त मिलेगी नहीं; यानी हम तब मंगलवारको प्रातः जहाज छोड़ सकेंगे। इससे आशा है कि शशिको समयसे पत्र मिल जाय और वे जहाज़पर मुझे लेने आ जायँ। हाँ, कष्ट अवश्य एक दिन और बढ़ जायगा, पर कुछ बात नहीं, समुद्री रोग का तो आदी हो गया हूँ, एक दिन और किसी तरह झेल लूँगा।

शाम हो गई है। प्रायः दिन भर लेटा रहा हूँ, फिर लेटना है। अब पढ़नेमें भी जी नहीं लग रहा है। अपने पास जो पुस्तकें हैं वे पढ़ी हुई हैं, साथ ही बोझिल हैं और ऐसे समयमें मन हल्की चीज़ोंमें लगता है। जहाज़का सीमित पुस्तकालय प्रायः समाप्त कर चुका हूँ, जो शेष

है वह कूड़ा-करकट है। अच्छा होता तो शतरंज, बेकर आदि खेलकर या घूम या गपशप कर बिताता, पर इस स्थितिमें चुपचाप लेटकर चौबीस घण्टे और किसी तरह काट लेनेके सिवा दूसरा कोई चारा नहीं।

अभी शामको ही सोनेकी तैयारी कर ही रहा था कि रेवरेण्ड जेम्स और कप्तान आये। कप्ताननें कहा, क्या दो मिनटके लिए डाइनिंग रूममें नहीं आ सकेंगे! उठना खतरेसे खाली न था पर कुछ देर बाद, तबतक खाना खतम हो चुका था, गया। कप्तान यात्राके सम्बन्धमें कह रहे थे— अपने जीवन भरमें कभी मुझे इतने भले यात्रियोंका साथ न रहा। मेरे सम्बन्धमें उन्होंने विशेष स्नेहसे कुछ अच्छे वाक्य कहे जिनका मैंने समुचित आभार स्वीकार किया। यह हम सबका अन्तिम समवेत सान्ध्य भोजन था। सबने प्रत्येक जनके नैपकिन-लिफ़ाफ़ेपर स्मरणार्थ अपना नाम लिख दिया। स्नेहपूर्वक सब अलग हुए।

—( ५–११–५० )

आज नवम्बरकी छठी तारीख है। जहाजका हिलना-डुलना रातसे ही कम हो गया है। जिससे लगता है, समुद्र शान्त है। सुबह सोकर उठते ही जो खिड़कीसे बाहर देखा तो सागरको शान्त पाया। स्नानादिसे निवृत्त हो कॉफ़ी पी। स्टीवार्डसने बताया कि जहाज बन्दरमें साढ़े नौ बजे दाखिल हो जायगा।

मैं अपनी ऊपर पड़ी चीजें छाँट-छाँट रखने लगा। सन्दूकोंको फिरसे देखा और सम्हालकर सब चीजें रख लीं। उस छोटे सूटकेसमें अपनी आवश्यक चीजें फिर सम्हाल लीं जिसे लेकर पुलिस 'लाक-अप' में शायद जाना हो।

जलपानकी घंटी बजी और नाश्ताकी मेजपर जा पहुँचा। वहाँ सभी आ गये थे। पतोंके फेरबदल हुए और 'आप अच्छे और आप बड़े अच्छे!' से डाइनिंग रूमका वातावरण गूँज चला। नाश्ता कर ऊपर पहुँचा तो देखा अनेक जहाज आगे-पीछे बायें-दायें दूर खड़े आ जा रहे थे। दूर

बायें धुँधला-सा अमेरिकाका भूमितट दिखाई पड़ रहा था। इसी भूमिको अन्यत्र जब महीनोंके तूफ़ान और सामुद्रिक ख़तरोंके बाद १४९२ में ख्रिस्टोफ़र कोलंबस्के नाविकोंने देखा था तब 'भूमि-भूमि !' कह चिल्ला उठे थे। हमारे अमेरिकन सहयात्री विशेषकर रेवरेण्ड जेम्स भी बालवत् उस भूमिको देख विभोर हो रहे थे और उछल कूद रहे थे। और मुझे उस धूमिल भू-तट पर भारतकी भूमि छाई-छाई चमक रही थी, बम्बई और इलाहाबादकी भूमि, दूर उँजियार की !

सामने न्यूयार्कका बन्दर है—ब्रुकलीनकी डाक, पियर नं० ६, दक्षिण—जहाँ हमारा जहाज 'जान बार्के' लंगर डालेगा। अमेरिकाकी भूमि कभी आजादीकी भूमि थी। पहले-पहल इस आधुनिक युगमें इसी देशने मानव स्वतन्त्रता और अधिकारोंकी आवाज उठाई थी, फ्रांसकी राज्य-क्रान्तिसे भी पहले। आजादीके स्मारकस्वरूप सामने बाहर समुद्रमें वह 'स्वतन्त्रताकी मूर्ति' खड़ी है, विशाल, गगनचुम्बी। इसी अमेरिकाने अफ्रीकाके अभागे हबशियोंका व्यापार भी किया, गुलामीका व्यापार, जिसका अन्त करनेके लिए, यह व्यापार और गुलामी दोनोंका, महामना अब्राहम लिंकनने अपना जीवन उत्सर्ग कर दिया, जिसका भयानक रूप आज भी यहाँ क़ायम है और समय-असमय खुलेआम मारपीट या क़त्लका रूप धारण कर लेता है। यहींके विल्सनने राष्ट्रबन्धुत्वकी योजना पहले-पहल राष्ट्रोंके सम्मुख रक्खी। यहींका डालर आज दुनियांके दिलपर हावी है और राज-नीतिक तथा आर्थिक संसारपर शासन कर रहा है। इसी अमेरिकाकी भयातुर विज्ञप्तिने अनेक विदेशियोंको उनकी यात्राके बीच सहसा किंकर्तव्य-विमूढ़ कर दिया है। उन्हींमें से एक मैं भी हूँ, भारतीय।

देखना है दूर घरसे, दस हज़ार मीलसे सात समुद्र पार चलकर आये मुझ भारतीयके साथ इस वाशिंगटन, फ्रेंकलिन, लिंकन और विल्सनके अमेरिकाका कैसा व्यवहार होता है। वैसे मैं स्वयं हर स्थितिके लिए तैयार हूँ। आवश्यकीय वस्तुओंसे भरा एक सूटकेस तैयार है, जिसे लेकर

हिरासतमें चला जाऊँगा और तब बाजार गरम होगा तारों और टेलीफोनों का, पत्रों और मुलाकातोंका। सामनेकी अट्टालिकाएं, मानहटन (न्यूयार्क) की विशाल एम्पायर स्टेट बिल्डिंग अपनी हजारों-लाखों बिजलीकी आखोंसे घूर रही है और हमारा जहाज ब्रुकलिन डाकको ओर निस्पन्द चला जा रहा है। जेबमें पासपोर्ट और वीजा हैं, कमी कमरपर दोनो हाथ हैं, आंखें आजादीकी मूरतकी बुलन्दीपर टिकी हैं। देखूँ, आगे यह डायरी अब क्या रूप लेती है। हो सकता है इसे अमरीकाकी हिरासत या जेलमें बैठकर लिखना पड़े!

